वेदोक्त रीति से विवाह किया। उसी रुक्मिणी के गर्भ से कामदेव के अंश से पराक्रमी प्रद्युम्न का जन्म हुआ जिनको कि शम्बरासुर ने हरण किया और पुन: कालक्रम से प्रद्युम्न ने शम्बरासुर का वध किया।

मायावती नाम की एक स्त्री उसके घर में शम्बरासुर की पत्नी रूप से उसके समस्त अन्त:पुर की स्वामिनी थी और वह सुलक्षणा समस्त रसोइयों का भी आधिपत्य करती थी। पश्चात् एक मछली का पेट के चीरने पर उसमें मायावती ने सुन्दर बालक देखा जो दग्ध हुए कामदेव रूपी वृक्ष का प्रथम अंकुर था।

हे महामते! जब प्रद्युम्न नवयौवन समागम से विभूषित हुए तब उस गजगामिनी मायावती भी उनके प्रति प्रेम प्रकाशित करने लगी।

हे महामुने! उस समय प्रद्युम्न के प्रति अपने नेत्र और हृदय को समर्पित कर मायावती ने प्रेम से अन्धी होकर अपनी समस्त मायाविद्या उनको सिखा दी।

अनन्तर श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्न कमलनयना मायावती को काम शय्या पर सुसज्जित देखकर बोले— तुम मातृभाव को परित्याग करके अन्यभाव क्यों ग्रहण करती हो।

उस समय मायावती ने उनसे कहा— आप मेरे पुत्र नहीं है किन्तु श्रीकृष्ण के पुत्र हैं। आपका काल शम्बर ने हरणकर समुद्र में फेंक दिया और आप मुझे एक मछली के पेट में मिले हैं। हे कान्त! आपकी माता आज भी रोदन करती होगी।

श्रीपराशर जी बोले— मायावती से ऐसा कहे जाने पर महाबली प्रद्युम्न जी क्रोध से विह्वल हो गये और शम्बरासुर को युद्ध के लिए ललकारा। प्रद्युम्न ने उस दैत्य की समस्त सेना को विनष्ट कर उसकी सात मायाओं को जीतकर आठवीं माया का प्रयोग किया।

महाबली प्रद्युम्न ने रुक्मी की सुन्दरी कन्या के साथ स्वयंवर में विवाह किया था। वह कन्या भी श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्न के प्रति अनुरागवती थी।

उस प्रद्युम्न जी के महाबली और पराक्रमी अनिरुद्ध नामक पुत्र उत्पन्न हुआ जो अगाध शक्तिमान् और युद्ध में शत्रुओं को दमन करने वाला था।

श्रीकृष्ण ने उनके लिए रुक्मी की पौत्री की प्रार्थना की और कृष्ण से ईर्ष्या रखते हुए रुक्मी ने अपने दौहित्र को अपनी पौत्री देना स्वीकार कर लिया।

अनन्तर महात्मा प्रद्युम्न पुत्र का विवाह सम्पन्न होने पर कलिंगराज आदि राजागण रुक्मी से बोले—

हलधर द्यूतक्रीडा में अनबिज्ञ है और द्यूतक्रीडा में इनका अधिक प्रेम है अतएव हे तेजस्विन्! हम लोग द्यूतक्रीडा में बलभद्र क्यों नहीं जीत लेते हैं।

श्रीपराशरजी बोले— अनन्तर अपने बल के मद से उन्मत्त रुक्मी राजाओं से बोला— अच्छा यही हो। सभा में बलभद्र जी के साथ द्यूतक्रीडा आरम्भ कर दी। रुक्मी ने प्रथम बार में ही एक निषक द्वारा बलराम जी को पराजित किया पुनः दूसरे दाव में भी एक सहस्र निषक से उनको जीत लिया।

हे द्विज! इस अवसर पर मूर्ख कलिंगराज अपने दाँत दिखाता हुआ जोरों से हँसने लगा और मदोन्मत्त रुक्मी को भी बुरा भला कहने लगा।

इस प्रकार कलिंगराज को दाँत दिखाकर हंसते हुए और रुक्मी को दुर्वाक्य बोलते देखकर बलराम जी अत्यन्त क्रोधित हुए।

अनन्तर महाबली बलराम जी क्रोध से अपनी आँखों को लाल कर उठे और जुआ खेलने वाले पासो से ही मारकर रुक्मी का वध कर दिया।

श्री पराशरजी बोले— एक दिन त्रिभुवन पति इन्द्र ऐरावत (हाथी) पर चढ़कर द्वारका में श्रीकृष्ण के समीप आये। इन्द्र ने कहा—

हे जनार्दन! इस समय मैं वही देवेन्द्र आपके समीप जिस कारण से आया हूँ उसे सुनिये और उसका प्रतिकार करने के लिए सचेष्ट होइए। हे अरविन्द! पृथ्वी पर नरकासुर नामक एक असुर प्राग्ज्योतिषपुर का राजा है। वह इस समय समस्त प्राणियों पर उपद्रव कर रहा है।

हे कृष्ण! इस नरकासुर ने मेरी माता अदिति का अमृतवर्षी कुण्डल हरण कर लिया है और मेरे इस ऐरावत का भी अपहरण करने की सदा अभिलाषा रखता है।

अनन्तर सर्वव्यापी भगवान् श्रीकृष्ण ने मन से गरुड का स्मरण किया। एवं स्मरण मात्र से ही समीप में आये हुए आकाशचारी गरुड के ऊपर सत्यभामा के साथ अवरोहण करके उन्होंने प्राग्ज्योतिषपुर की यात्रा की।

हे द्विज! प्राग्ज्योतिषपुर चारों ओर से सौ योजन तक छुरे के अग्रभाग के समान गुरुदानव से बनाया हुआ तेज धार वाले पाश समूह से घिरा हुआ था।

भगवान् ने सुदर्शन चक्र के प्रहार से उस पाश समूह का छेदन कर दिया। इसके बाद गुरु दानव सामना करने के लिए उठकर खडा हुआ तब भगवान् ने उसका विनाश कर दिया।

उधर हरि ने गुरु के सात हजार पुरुषों को भी सलभ के समान सुदर्शन चक्र की अग्निधारा से दग्ध कर दिया। इसके बाद सेनापतियों से घिरे हुए नरकासुर के साथ

भगवान् श्रीकृष्ण का भयंकर युद्ध आरम्भ हुआ। इस युद्ध में भगवान् गोविंद ने हजारों दैत्यों का संहार किया।

श्री पराशरजी बोले— हे मुनिश्रेष्ठ! भूतभावन भगवान् से तुम्हारी इच्छा पूरी हो, इस प्रकार पृथ्वी को कहकर नरकासुर के गृह से धन समूह को ग्रहण कर लिया। भगवान् ने नरकासुर के नगर में चार दाँत वाले विशाल शरीरधारी छः हजार हाथी और इक्कीस लाख काम्बोजदेश में उत्पन्न हुए घोड़ों को भी देखा। उसके बाद भगवान् कृष्ण ने अदिति को सुन्दर कुण्डल देने के लिए सत्यभामा के साथ गरुड की पीठ पर चढ़कर स्वर्ग को प्रस्थान किया।

भगवान् जनार्दन ने इन्द्र के साथ देव माता अदिति को प्रणाम कर उसको दोनों कुण्डल दे दिये और नरकासुर के मृत्यु का वृत्तांत कहा।

अनन्तर जगन्माता अदिति प्रसन्न होकर शांतभाव से तन्मय और स्थिरचित्त से भगवान् की स्तुति करने लगी।

हे अच्युत! सन्ध्या, रात्रि, दिन, भूमि, आकाश, वायु, जल और बुद्धि— ये समस्त आप ही हैं एवं आप ही सम्पूर्ण भूतों के आदि भूत भी हैं।

हे ईश्वर! आप ही सृष्टि, स्थिति और विनाश करने वाले और कृत पति हैं आप ब्रह्मा, रिष्णु और शिवस्वरूप हैं और इन तीनों मूर्तियों को धारण करके पूर्वोक्त तीनों कार्यों को सम्पादन भी आप ही करते हैं।

ब्रह्मा आदि देवगण एवं पशुगण एवं मनुष्य आदि सभी विष्णु के महाभ्रम में गिरे हैं और मोहरूपी महा अन्धकार से आवृत्त हैं।

हे भगवान्, जीवगण जन्म और मरण के बीच वाले समय में आपकी आराधना करके सांसारिक कामनाओं की पूर्ति करते हैं।

श्री पराशरजी बोले— इसके बाद सत्यभामा इन्द्राणी के साथ अदिति को प्रणामपूर्वक बारं-बार आप प्रसन्न होइए, इस प्रकार बोली।

इन्द्र की पत्नी शची ने मानुषी समझकर सत्यभामा को पारिजात पुष्प नहीं दिया किन्तु स्वयं उस पुष्प से श्रृंगार किया। हे साधुश्रेष्ठ! अनन्तर सत्यभामा के साथ भगवान् श्रीकृष्ण नन्दन आदि समस्त देवताओं के उद्यान को देखने लगे।

उन बागों में भगवान् केशिसूदन श्रीकृष्ण ने अमृत-मंथन के समय उत्पन्न पारिजात वृक्ष को देखा, जो पारिजात अत्यन्त सुगंध से परिपूर्ण और इंद्रपत्नी शची का आनन्ददायक

था। उसमें नवीन ताम्रवर्ण के पत्ते सुशोभित हो रहे थे और उसके समस्त त्वक् सुवर्णमय थे।

हे द्विजोतम! उस वृक्ष को देखकर सत्यभामा ने कहा हे गोविंद! क्यों आप इस वृक्ष को द्वारका में नहीं ले चलेंगे।

यदि आप की यह बात सत्य है कि सत्यभामा हमारी अतिशय प्रिया है तब इस वृक्ष को द्वारका में ले चलिये।

हे श्रीकृष्ण! आपने मुझसे अनेक बार ऐसा कहा है कि हे सत्ये! जिस प्रकार तुम मुझे प्रिय हो उस प्रकार रुक्मिणी अथवा जाम्बवती कोई भी प्रिय नहीं है। हे गोविंद! आपके वे सभी वाक्य यदि सत्य हैं और केवल मेरे प्रलोभन के लिए उन वाक्यों का प्रयोग आपने नहीं किया है तो यह पारिजात वृक्ष मेरे गृह को विभूषित करे।

इस पारिजात वृक्ष की मञ्जरी से विभूषित होकर मैं अपनी सपत्नियों में सुशोभित होऊँ— यही हमारी कामना है।

श्री पराशरजी बोले— सत्यभामा से ऐसा कहे जाने पर हँसते हुए भगवान् श्रीकृष्ण ने उस पारिज़ात वृक्ष को गरुड के ऊपर उठा लिया। उस समय उस बाग के रक्षकों ने भगवान् से कहा— हे गोविंद! यह पारिजात इन्द्राणी की सम्पत्ति है आप इसका हरण न करे।

श्री पराशर जी बोले— वनरक्षकों से ऐसा कहे जाने पर अत्यन्त क्षुब्ध होकर सत्यभामा बोली— अरे पारिजात के सम्बन्ध में शची अथवा इन्द्र कौन हैं? वह यदि अमृत मंथन के समय उत्पन्न हुआ है तो समस्त लोकों की ही साधारण सम्पत्ति है। हे देवगण, अकेला इन्द्र ही इसको क्यों ग्रहण किये हुए हैं। अनन्तर हे द्विज! समस्त देवसेनाओं के साथ इन्द्र ने भी पारिजात को छुड़ाने के लिए श्रीकृष्ण से युद्ध करने निमित्त प्रस्थान किया।

अनन्तर समस्त दिशाएँ और आकाश को बाणसमूह से आच्छादित देखकर देवगण भी अनेक प्रकार के अस्त्रों की वर्षा करने लगे।

उस युद्ध में गरुड ऐरावत के साथ, अकेले भगवान् श्रीकृष्ण इन्द्र और समस्त देवगण के साथ युद्ध कर रहे थे।

इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्ण द्वारा पराजित होने पर इन्द्र ने अत्यन्त नम्र होकर उनकी स्तुति की। सत्यभामा ने भी इन्द्र की इस पराजय पर उनके आगे बहुत ही खेद प्रकट किया। उसने कहा— स्त्री स्वभाव के कारण ही अपने पति को ऐसा करने के लिए मैंने बाध्य किया था। जैसे शची अपने रूप और पति के गर्व से गर्विता होती है उसी प्रकार

मैंने भी अपने पति का गौरव प्रकट करने के लिए ही आपसे लड़ाई की ठान ली थी अन्यथा पारिजात को हरण करने से हमें क्या लाभ।

इस पर देवराज इन्द्र ने सत्यभामा से इस प्रकार खेद न करने के लिए कहा और सम्पूर्ण ब्रह्मांड के कर्ता, पालक और संहारक भगवान् विष्णु से पराजित होने पर मुझे किसी भी प्रकार की लज्जा का अनुभव नहीं हो रहा है— ऐसा कहा।

इन्द्र द्वारा स्तुति किये जाने पर भगवान् प्रसन्न होकर कहने लगे— हे जगत्पते! आप देवराज इन्द्र हैं और 'मैं मर्त्यलोक का मानव हूँ' अतएव मैंने जो अपराध किया है, उसे आप क्षमा करेंगे। आप इस पारिजात वृक्ष को योग्य स्थान पर ले जाय। इस पर इन्द्र ने उत्तर दिया— भगवान्! आप सत्यलोक का मानव हूँ, ऐसा कहकर मुझे मोहित कर रहे हैं। मैं सूक्ष्म स्वरूप को भली-भाँति जानता हूँ। आप इस पारिजात वक्ष को द्वारिकापुरी में ले जाइए किंतु आपके सत्यलोक छोड़ने के बाद यह वहाँ नहीं रहेगा।

तब भगवान् ने भी यह बात स्वीकार कर पृथ्वी पर अवतार लिया और सत्यभामा के साथ जाकर उस पारिजात वृक्ष में अपना मुख मण्डल देखने लगे और अपने शरीर को देवतुल्य समझने लगे।

नरकासुर का वध हो जाने के बाद अपने अनुचरों द्वारा लाये गए हाथी, घोड़े धन एवं उसके द्वारा अपहृत स्त्रीगण को भी भगवान् ने ग्रहण किया। भगवान् ने उन सभी स्त्रियों के साथ विवाह किया। सोलह हजार एक सौ कन्याओं के साथ विवाह के समय भगवान् मधुसूदन ने उतने ही रूप धारण किए और एक ही समय में उन सबके साथ पाणिग्रहण किया। अपने विश्वरूप की महिमा से प्रत्येक गृह में जाकर उन्होंने निवास किया।

रुक्मिणी के गर्भ से भगवान् के प्रद्युम्नादि पुत्र हुए। प्रद्युम्न से अनिरुद्ध और अनिरुद्ध से वज्र नामक पुत्र हुआ। भगवान् की अन्यान्य पत्नियों से एक लाख अस्सी हजार पुत्र हुए। अनिरुद्ध का विवाह बाणासुर की पुत्री उषा के साथ हुआ था। इसी कारण श्रीकृष्ण और शंकर का महान् युद्ध हुआ था और भगवान् श्रीकृष्ण ने बाणासुर के सहस्रबाहु का छेदन किया था। इस युद्ध का क्या कारण था? इस विषय में एक अन्तर्कथा आती है। एक बार उषा ने पार्वती और महादेव को क्रीड़ा करते देख उसने भी पति के साथ उसी प्रकार क्रीड़ा करने की इच्छा प्रकट की। तब पार्वती ने उषा को उसके भावी पति के विषय में बताया कि द्वादशी के दिन जो पुरुष तुम्हें स्वप्न में दिखाई देगा वही तुम्हारा पति होगा। ऐसा होने पर उस अदृष्ट पुरुष के प्रति उषा का आकर्षण बना रहा। उसने यह सम्पूर्ण वृत्तांत अपनी सखी चित्रलेखा को कह सुनाया। तब चित्रलेखा ने अनेक पुरुषों का

चित्र उसके सामने बनाया। जब अनिरुद्ध का चित्र उसके सामने उपस्थित हुआ, वह अत्यन्त प्रसन्न हो उठी।

चित्रलेखा अपनी योगविद्या की गति से द्वारिका पहुंचकर अनिरुद्ध को उषा के समीप ले आयी। अनिरुद्ध को उषा के साथ देखकर रक्षक गण ने बाणासुर को तत्काल सूचित किया। तब बाणासुर के आदेश से उन रक्षकगण ने अनिरुद्ध पर आक्रमण कर दिया। अनिरुद्ध ने भी लोहे की गदा लेकर सबको मारना प्रारम्भ कर दिया। तब क्रोधित हुए स्वयं बाणासुर ने अनिरुद्ध को सर्पास्त्र द्वारा बांध दिया।

भगवान् कृष्ण ने सूचना मिलते ही बलराम और प्रद्युम्न के साथ गरुड पर चढ़कर बाणासुर की नगरी को प्रस्थान किया। बाणासुर की रक्षा के लिए महेश्वर से उत्पन्न ज्वर ने कृष्ण पर आक्रमण कर दिया। श्रीकृष्ण के शरीर में बलराम जी द्वारा आलिंगन कर वैष्णवज्वर को स्थापित किया।

उसने माहेश्वर ज्वर को शरीर से बाहर निकाल दिया। तब भगवान् शंकर कार्तिकेय और बाणासुर भी श्रीकृष्ण के साथ युद्ध करने लगे। इस घोर युद्ध को देखकर देवों को जगत् के विनाश की आशंका हुई। इस युद्ध में भगवान् श्रीकृष्ण ने उस दैत्यसेना को तितर-बितर करके अपने सुदर्शन चक्र द्वारा बाणासुर की भुजाओं को काट दिया। केवल दो भुजाएँ शेष रह गईं। तब भगवान् शिव ने भगवान् के समीप आकर प्रार्थना की कि मैंने बाणासुर को अभयदान दिया है, आप इसे मिथ्या न करें। मेरे आश्रय से ही वह अभिमानी हो गया था, अतएव मैं ही क्षमा-याचना कर रहा हूँ। तब भगवान् ने प्रसन्न होकर अपने सुदर्शन चक्र को रोक लिया। अनन्तर वे अनिरुद्ध के समीप गए। गरुड को देखते ही सर्प भागने लगे और अनिरुद्ध बन्धनमुक्त हो गए।

कुछ अज्ञानी लोग पौण्ड्रवंशीय राजा को वासुदेव का अवतार मानकर मोहित होने लगे थे। राजा भी अपने जन्म का स्मरण नष्ट हो जाने पर अतिगर्वित होकर स्वयं को वासुदेव समझने लगा। उसने श्रीकृष्ण के पास दूत भेजा और कहलवाया कि मेरे नाम के चिह्नादि जो तुमने धारण किए हैं, उसे त्याग दो अन्यथा तुम्हारा वध कर दूँगा। भगवान् ने दूत-वाक्य सुनकर कहा— मेरी ओर से पौण्ड्र को जाकर कहना कि तुम्हारे वाक्य का भाव मैंने समझ लिया है तुम जैसा चाहते हो, वैसा ही करो। मैं स्वयं तुम्हारे समीप आऊँगा और जैसा तुम चाहते हो वैसा ही करूँगा अर्थात् अपना चिह्न चक्र छोड़ूँगा।

इसके चले जाने के बाद भगवान् ने गरुड को स्मरणमात्र से उपस्थित कर उस पर बैठकर पौण्ड्र की राजधानी की ओर प्रस्थान किया। तब काशीराज अपनी सेना लेकर कृष्ण के सम्मुख उपस्थित हुआ। भगवान् ने देखा कि वह सम्पूर्ण चिह्नों को धारण किये

हुए था। एक ही क्षण में उन्होंने अपने तेज बाणों की वर्षा से संपूर्ण सेना को नष्ट कर दिया। भगवान् बोले— जैसा तुमने संदेश भेजा था, उसी प्रकार मैं आपनी आज्ञा मानकर अपने चिह्न छोड़ रहा हूँ, ऐसा कहकर कृष्ण ने अपने चक्र, गदादि को छोड़ दिया। वे साथ में खडे पौण्ड्र के रथ पर गिरे जिससे उसका रथ नष्ट हो गया। तब क्रोधित होकर वह भगवान् पर गरज पडा। श्रीकृष्ण के शार्ङ्गपाणि धनुष से छूटे एक ही बाण से उसका मस्तक भेदन कर दिया।

पुन: अपने पिता की मृत्यु का समाचार सुनकर पुत्र ने भगवान् शंकर की आराधना करके कृत्या को उत्पन्न किया जिसके भय से द्वारिकावासी अत्यन्त विचलित हुए। तब भगवान् ने सुदर्शनचक्र छोड़ा। कृत्या उसके प्रभाव से भागने लगी। सुदर्शन चक्र अपने तेज से कृत्या के साथ सम्पूर्ण सेना को नष्ट करता हुआ वाराणसी को जलाने लगा। बाद में अपना कार्य पूरा कर व श्रीहरि के समीप आ गया।

एक समय जाम्बवतीपुत्र वीरवर साम्ब ने स्वम्वर में दुर्योधन की पुत्री को बलात हरण किया था। उस समय महावीर कर्ण, दुर्योधन, भीष्म और द्रौण प्रभृति ने उसे युद्ध में पराजित कर बाँध लिया।

इस समाचार को प्राप्त कर श्रीकृष्ण आदि समस्त यादवों ने दुर्याधनादि पर क्रोधित होकर उनको वध करने के लिए एक महान् उद्योग किया।

किन्तु उन सभी को रोककर बलरामजी ने मदिरा के उन्माद से लड़खड़ाते हुए स्वर में कहा— मेरे वचन से कौरवगण साम्ब को छोड़ देंगे इसलिए मैं अकेला ही जाता हूँ। दुर्योधन आदि राजाओं ने बलदेवजी को आये हुए जानकर उनको गौ, अर्घ्य और पाद आदि निवेदन किए। उन सबको ग्रहण कर बलभद्रजी ने कौरवों से कहा— राजा उग्रसेन की आज्ञा है कि आप लोग साम्ब को छोड़ दें।

तब कौरवों ने बलराम से कहा, कौन ऐसा यदुवंशी है जो कुरुकुल में उत्पन्न किसी वीर को आज्ञा दे।

हम लोगों ने आपको यह जो अर्घ्य आदि प्रदान किया यह सब प्रेमवश ही है, वस्तुत: हमारे कुल की ओर से तुम्हारे कुल को अर्घ्य आदि प्रदान करना उचित नहीं है।

अनन्तर हुलायुध बलरामजी ने उन लोगों के अपमान से क्रोधित होकर घूरकर पृथ्वी को एक लात मारी। क्रोध से रक्त नेत्र वाले मुसलायुध बलरामजी ने हल की नोंक को हस्तिनापुर के खाई और दुर्ग से युक्त प्रकार की जड़ में लगाकर आकर्षण किया अर्थात् खींचा।

उस समय समस्त हस्तिनापुर को सहसा डगमगाते हुए देखकर समस्त कौरवगण क्षुब्धचित्त होकर भयभीत हो गए और कहने लगे, हे राम! हे राम! हे महाबाहो हे मुसलायुध! आप अपना क्रोध शांत कीजिए, क्षमा कीजिए, प्रसन्न होइए।

हम आपको सपत्नीक साम्ब को सौंपते हैं। हम लोग आपका प्रभाव नहीं जानते थे, इसी से आपका अपराध किया, अब आप क्षमा करें।

तदनन्तर कौरवों ने बलरामजी के साथ साम्ब का पूजन किया और बहुत-सा दहेज और वधू के साथ उनकी द्वारकापुरी के लिए विदा किया।

पूर्वकाल में देवपक्ष के विरोधी नरक नामक असुरराज का मित्र महापराक्रमी द्विविद नामक एक वानर था। उस समय द्विविद ने विचार किया मैं अकेला ही समस्त यज्ञों का उच्छेद और मर्त्यलोक का संहार करके सम्पूर्ण देवगण की प्रतिक्रिया कर दूँगा।

इस प्रकार निश्चय करके अज्ञान मोहित उस वानर ने यज्ञों का विनाश, साधुओं की मर्यादा, हानि और शरीरधारियों को क्षय करना आरम्भ किया। अपनी इच्छा के अनुकूल रूप धारण करने वाला वह महान् वानर कभी-कभी लौटने लगता था और अपने लुण्ठन के संघर्ष से खेतों को कुचल देता था।

एक दिन रैवतोद्यान में बलभद्रजी महाभागा रेवती और अन्यान्य श्रेष्ठ स्त्रियों के साथ मद्यपान कर रहे थे। अनन्तर वहाँ पर द्विविद वानर आया और बलरामजी के हल, मूसल लेकर उनके सामने नाना प्रकार की विडम्बना करने लगा। तदनन्तर श्रीबलभद्र ने हँसकर अपना मूसल उठा लिया और उस वानर ने एक भारी चट्टान ले ली और उसने चट्टान को बलरामजी के ऊपर फेंका किन्तु यादववीर बलरामजी ने अपने मूसल से उसके हजारों टुकड़े कर दिये जिससे वह भूमि पर गिर गयी।

पश्चात् बलरामजी ने भी क्रोधित होकर द्विविद के मस्तक पर एक मुक्का मारा जिससे वह रक्त वमन करता हुआ प्राणहीन होकर पृथ्वी पर गिर गया।

एक बार यादवकुमारों ने महातीर्थ पिंडाकार में विश्वामित्र, कण्व और नारद महामुनियों को देखा। तब यौवन से उन्मत्त और भावीकार्य से प्रेरित उन कुमारों ने जाम्बवती के पुत्र साम्ब को स्त्री के समान सज्जित कर मुनियों को प्रणाम करके पूछा— हे देव मुनिगण! यह स्त्री पुत्र की इच्छा वाली है, अतएव बतलाइए यह क्या उत्पन्न करेगी?

यादव कुमारों के इस प्रकार धोखा देने पर दिव्यज्ञान से युक्त उन मुनियों ने कुपित होकर कहा— 'यह समस्त यदुवंशियों के विनाश का कारण भूत लोकोत्तर एक मूसल उत्पन्न करेगी, जिससे सम्पूर्ण यादवों का कुल निर्मूल हो जाएगा।

मुनियों ने इस प्रकार कहे जाने पर उन यदुकुमारों ने समस्त वृतांत ज्यों का त्यों राजा उग्रसेन से कहा। साम्ब के पट से एक मूसल उत्पन्न हुआ। उग्रसेन ने लौहमय मूसल को प्राय: पूर्णरूपेण चूर्ण कराया परन्तु भाले की आकृति वाले एक खण्ड को वे चूर्ण करने में समर्थ न हुए और उसे समुद्र में फेंक दिया। वहाँ बहुत सरकण्डे उससे उत्पन्न हो गए। समुद्र में फेंके गए उस मूसलखण्ड को एक मछली निगल गयी। मछली को मछुआरों ने पकड़ लिया। जब उसका पेट चीरा गया तो उसमें से लौहखण्ड निकला। मछुआरों ने उसको जरा नामक व्याध को दे दिया। यही लौह खण्ड आगे जाकर यदुवंश का विनाशक सिद्ध हुआ।

इन समस्त बातों को जानते हुए भी भगवान् ने विधाता की इच्छा को अन्यथा न करने की इच्छा की। भगवान् ने जिस कारण पृथ्वी पर अवतार लिया था, उसका कार्य पूरा हो चुका था और उनके स्वर्ग गमन का समय भी आ गया था।

देवताओं ने अपना दूत श्रीकृष्ण के समीप भेजा और उनसे अब भूलोक छोड़कर देवताओं से साथ स्वर्ग में निवास करने के लिए प्रार्थना की। इसके अतिरिक्त यह भी कहा कि जरासन्ध आदि के वध से पृथ्वी का भार तो अवश्य कम हुआ है परन्तु यदुवंशी कुमारगण भी कम नहीं हैं। तब भगवान् ने देवदूत को आश्वस्त करते हुए कहा कि मैं तुम्हारे अभिप्राय को जानता हूँ और इस पृथ्वी के भारहरण रूप कार्य को करके शीघ्र ही स्वर्ग में प्रस्थान करूँगा।

भगवान् ने देखा कि द्वारिकापुरी में दिन-रात विनाश के सूचक उत्पात दिखाई दे रहे हैं। भगवान् ने यादवों से प्रभासक्षेत्र में जाने का आग्रह किया एवं उद्धव जी को गन्धमादन पर्वत पर स्थित बदरिकाश्रम जाने की आज्ञा दी।

यादवगण भोजन के समय 'मेरा भोजन अच्छा है, तेरा भोजन खराब है' इस प्रकार एक-दूसरे की बुराई करते हुए आपस में झगड़ने लगे। इसके बाद भगवान् वासुदेव से प्रेरित यादवों ने प्रभासक्षेत्र में पहुँचकर मद्यपान किया और आपस में कलह करने लगे। प्रद्युम्न, साम्, कृतवर्मा, अनिरुद्ध, पृथु, अक्रूर आदि सभी यादवगण परस्पर एरकारूपी वज्रों से प्रहार करने लगे। उस समय भगवान् कृष्ण ने भी मुट्ठीभर एरका अपने हाथ में ले ली जिसने मूसल का रूप धारण कर लिया। शापग्रस्त समस्त यादवों का विनाश हो गया। केवल श्रीकृष्ण और दारुक ही जीवित रह गये। बलराम जी ने भी अपने शेषनाग के स्वरूप में महाप्रयाण किया। उन्होंने वृक्ष के नीचे बैठकर महासर्प का रूप धारण किया और समुद्र जल में प्रवेश किया। भगवान् श्रीकृष्ण ने योगस्थ होकर अपने शरीर को

त्यागने का निश्चय किया और दारुक द्वारा उग्रसेन तथा वसुदेव को बताया कि समुद्र द्वारिका नगरी को डुबो देगा अतएव आप कुन्ती पुत्र अर्जुन के साथ निवास करना।

बाद में श्रीकृष्ण ध्यानस्थ होकर एक वृक्ष के नीचे बैठ गए। वहाँ जरा नामक एक व्याध आया जिसके बाण के अग्रभाग में मूसल से बचा तोमर लगा हुआ। उसने श्रीचरण को मृगाकार देखकर उसी तोमर से बींध दिया। जब व्याध ने वहाँ चतुर्भुजधारी मनुष्य देखा तो वह तुरन्त उनके चरणों में गिरकर क्षमा याचना करने लगा। भगवान् ने उसे शोक न करने के लिए कहा और उसे अभयदान देकर स्वर्ग में देवताओं के साथ निवास करने का वर दिया।

अनन्तर अर्जुन ने श्रीकृष्ण, बलराम एवं अन्याय यादवों का अन्त्येष्टि संस्कार किया। रुक्मिणी आदि आठ प्रधान रानियों ने भगवान् कृष्ण के शरीर के साथ ही अग्नि में प्रवेश कर लिया। रेवती भी बलराम जी के शरीर का आलिङ्गन कर अग्नि में प्रविष्ट हो गई। भगवान् वासुदेव के स्वर्ग चले जाने पर पृथ्वी पर कलि का अवतरण हुआ और द्वारिकापुरी समुद्र में डूब गई। अर्जुन द्वारिकावासियों को पञ्चनद देश की ओर ले जाने लगा। रास्ते में अनेक लुटेरों ने उनका पीछा किया। द्वारिकावासियों समस्त धन उन्होंने लूट लिया परन्तु अर्जुन उनका प्रतिकार करने में समर्थ न हुए।

अर्जुन ने अपना गान्डीव धारण किया परन्तु उनके बाणों का सामर्थ्य नष्ट हो चुका था। अर्जुन को तभी ज्ञात हुआ कि कुरुक्षेत्र में जो कुछ भी मेरा पराक्रम था, वह भगवान् कृष्ण के कारण ही था। इस प्रकार दस्युगण अर्जुन के सामने ही वृष्णि और अंधक वंश की स्त्रियों को बलात् लेकर भाग गये। तब अत्यन्त दु:खी होकर अर्जुन इन्द्रप्रस्थ की ओर आए। वहाँ वेदव्यास जी को उन्होंने देखा। तब उनके द्वारा दु:ख का कारण पूछे जाने पर अर्जुन ने दस्युओं के द्वारा अपनी पराजय का वृत्तान्त कह सुनाया। तब वेदव्यास जी ने अर्जुन को सान्त्वना देते हुए भगवान् की लीला का गुण गान किया। यह प्रभु इच्छा ही है कि तुमने भीष्म, द्रोण, कर्ण आदि को पराजित किया और आज केवल लाठियों से दस्युगण से पराजित हो गए। जिन स्त्रियों का अपहरण हुआ है, वह भी मुनि अष्टावक्र के शाप के कारण ही हुआ है। अतएव तुम्हें इस विषय में चिन्ता नहीं करनी चाहिए। तब व्यास जी के कथनानुसार पाण्डुपुत्रों ने परीक्षित का अभिषेक किया।

## षष्ठांश

प्रथम अध्याय का प्रारम्भ कलियुग में धर्म के निरूपण से हुआ है। कलियुग में मनुष्य धर्म की व्यवस्था किस प्रकार रहेगी? इस जिज्ञासा पर पराशर जी द्वारा उसका उत्तर दिया गया है। कलिकाल में मनुष्य की प्रवृत्ति वर्ण और आश्रम के अनुकूल नहीं रहेगी अतएव

वेद सम्पादित कर्मों का अनुष्ठान भी नहीं होगा। यहाँ धर्मानुसार विवाह भी नहीं होगा और गुरु-शिष्य का सम्बन्ध भी विच्छेद हो जाएगा। किसी भी कुल में उत्पन्न सबल व्यक्ति अधीश्वर होगा। कलि में थोड़ा धन पाकर भी मनुष्य बहुत गर्व करेगा और स्त्रियाँ अपने केशों से ही अपने को सुन्दर मानेंगी।

कलि में स्त्रियाँ धनहीन पति का परित्याग करेंगी और धनवान व्यक्ति ही स्त्रियों का पति होगा।

कलियुग में मनुष्य दान, धर्मादि नहीं करके समस्त द्रव्यसमूह घर बनाने में ही व्यय करेंगे। बुद्धि आत्मज्ञान में न लगाकर धन संचय में ही लगायेंगे और सारी सम्पत्ति अथिति सत्कारादि में न लगाकर अपने उपभोग में ही समाप्त करेंगे।

कलि में स्त्रियाँ सुन्दर पुरुष की कामना वाली और स्वेच्छाचारिणी होंगी, तथा पुरुषवर्ण अन्याय से प्राप्त धन के इच्छुक होंगे।

कलियुग में ब्राह्मणों के साथ शूद्र आदि समानता का दावा करेंगे और दूध देने के कारण ही गायों का सम्मान रहेगा।

कलि में मनुष्य बिना स्नान किये ही भोजन करेंगे। अग्निदेवता एवं अतिथि की पूजा भी नहीं करेंगे तथा पिण्डौदक क्रिया भी न करेंगे।

स्त्रियाँ अत्यन्त विषयलोलुप होंगी, सभी का शरीर छोटा हो जायेगा। किन्तु भोजन अधिक करेंगी और संतान उत्पन्न करने वाली एवं भाग्यहीना होंगी।

कुलस्त्रियाँ दुःशीला हो जायेंगी, सदा दुःशील पुरुषों की अभिलाष करेंगी एवं निरन्तर निन्दित आचरण में लगी रहेंगी।

आचारहीन ब्राह्मण बालक ब्रह्मचारी के समान वेश धारण करके वेद का अध्ययन करेंगे, गृहस्थगण हवनादिका परित्याग कर उचित दान भी नहीं देंगे।

कलि में जिस-जिसके पास छोटे हाथी तथा रथ होंगे वही राजा होगा और जो-जो बलहीन होगा वही दास समझा जायेगा।

वैश्यगण कृषि वाणिज्य आदि अपनी वृत्ति को परित्याग करके शूद्रवृत्ति और शिल्पकर्म आदि द्वारा जीवन निर्वाह करेंगे।

इसके बाद वेदमार्ग का लोप और लोगों में पाखण्ड की वृद्धि एवं अधर्म की प्रचुरता होने पर प्रजागण की आयु अल्प हो जायेगी।

उस समय अल्पबुद्धि मानवगण वाणी, मन और शरीर आदि के दोषों के वशीभूत होकर पुनः पुनः प्रतिदिन पापकर्म ही करेंगे।

तेजोहीन, अशुचि और श्रीहीन पुरुषों को जो-जो दुःख हो सकते हैं, वे सभी दुःख कलियुग में उपस्थि होंगे।

किन्तु कलियुग में ये समस्त दोष होने पर भी एक प्रधान गुण भी है। सत्ययुग में कठोर तपस्या से जो धर्म अर्जित होता है, वही धर्म कलि में अल्प परिश्रम करने से ही मनुष्य पा सकता है।

पराशर ने कहा— मेरे पुत्र व्यास ने स्नान के बीच में ही गंगाजल से ऊपर निकलकर मुनियों को सुनाकर 'कलियुग ही श्रेष्ठ है, कलियुग ही श्रेष्ठ है'— ऐसा कहा।

पुनः नदी जल में डुबकी लगाने के बाद निकलकर व्यास जी मुनियों को सुनाते हुए— हे शूद्र! तुम ही धन्य हो, तुम ही श्रेष्ठ हो— ऐसा वचन बोले।

अनन्तर पुनः स्नानकर निकलते हुए व्यास जी ने बोला— हे स्त्रीगण! तुम ही श्रेष्ठ हो, तुम ही धन्य हो, तुमसे अधिक धन्य इस जगत् में कौन है? ऐसा कहा।

तदनन्तर यथाविधि स्नानकर नित्य क्रिया समाप्ति के बाद व्यास जी के आश्रम में आने के बाद मुनिगण उनके समीप पहुँचे।

मुनियों ने कहा— हे महाभाग! हम लोगों को किसी विषय में सन्देह उपस्थित हुआ, उसी के निर्णय के लिए आपके समीप आये थे। आपने स्नान करते समय कलियुग श्रेष्ठ है, शूद्र श्रेष्ठ हैं, स्त्रीगण श्रेष्ठ है, धन्य है— ऐसा क्यों कहा।

तब व्यासजी ने हंसकर कहा— सत्ययुग में दश वर्ष तक तपस्या, ब्रह्मचर्य, जप आदि करने से जो फल प्राप्त होता है तब वह त्रेता में एक वर्ष, द्वापर में एक मास और कलियुग में एक दिन में ही प्राप्त होता है। अतएव मैंने कलियुग को श्रेष्ठ कहा है।

सत्ययुग में बहु क्लेश साध्य ध्यान योग करके, त्रेता में अनेक प्रकार के अनुष्ठान करके एवं द्वापर में बहुत अर्चनादि द्वारा जो फल प्राप्त होता है, वही फल कलियुग में केवल केशव के कीर्तन करने से प्राप्त होता है।

हे द्विजगण! जिस किसी कर्तव्य कर्म में किसी अंश में त्रुटि होने से द्विजाति वर्ग पाप के भागी होते हैं और वे इच्छानुसार भोजन या पानादि कुछ भी ग्रहण नहीं कर सकते। किन्तु केवल द्विजातियों की सेवा द्वारा ही शूद्र पाक यज्ञ का फल प्राप्त करने का अधिकारी होता है, अतएव मैंने शूद्रों को धन्यतर कहा।

(स्त्रियाँ कैसे श्रेष्ठ है— यह कहते हैं) पुरुषों को सदा अपने धर्मानुकूल उपार्जित धन से ही सत्पात्र को दान और विधि के साथ यज्ञ करना चाहिए।

हे द्विज सत्तमगण! ये समस्त और अन्यान्य अनेक प्रकार के कष्टों को सहन करके अपने धर्म की रक्षा करने के बाद क्रमशः मानव प्राजापत्यादि शुभ लोकों में जा सकते हैं। किन्तु स्त्रियाँ तो केवल कर्म, मन और वचन से पति की सेवा और उनकी हितैषिणी बनकर ही पति के समान शुभ लोकों को प्राप्त कर सकती हैं, जिसे पुरुषगण अत्यन्त कष्ट से प्राप्त करते हैं। अतएव मैंने तीसरी बार स्त्रियों को साधु कहा था।

अतएव मेरे मत से ये तीनों धन्यतर हैं, क्योंकि सत्ययुग आदि तीन युगों में द्विजातियों को धर्म सम्पादन में महान् क्लेश होता है।

तदनन्तर उन महर्षिगण ने महर्षि व्यास का बारम्बार पूजन कर प्रशंसा की और व्यास जी के कथानानुसार निश्चय कर जहाँ से आये थे वहाँ चले गये।

तीसरे अध्याय में निमेषादिकाल, मान और नैमित्तिक प्रलय का वर्णन है। कल्प के अन्त में ब्राह्म नामक जो प्रलय होता है उसी का नाम नैमित्तिक प्रलय है जो मोक्षरूप प्रलय है वह आत्यन्तिक और जो द्विपरार्द्धि के अन्त में होता है वह प्राकृत प्रलय कहा जाता है।

बारह मास का एक वर्ष होता है। देवलोक में मानवीय वर्ष एक दिन रात होता है। इसी प्रकार के तीन सौ साठ (मानवीय) वर्षों का देवताओं का एक वर्ष होता है।

ऐसे बारह हजार दिव्य (देव) वर्षों का एक चतुर्युग होता है और एक हजार चतुर्युग ब्रह्मा का एक दिन कहलाता है।

एक हजार बार चतुर्युग बीतने पर पृथ्वी जब क्षीण प्राय हो जाती है तब सौ वर्षों तक अत्यन्त कठोर अनावृष्टि होती है। उस काल में जो अल्पशक्ति वाले पार्थिव जीव होते हैं, वे सभी अनावृष्टि से सर्वथा विनष्ट हो जाते हैं।

इस प्रकार भगवान् श्रीविष्णु प्राणियों तथा पृथ्वी के अन्तर्गत समस्त जल को सोखकर पृथ्वीमंडल को शुष्क कर देते हैं। इसके बाद भगवान् के प्रभाव से प्रभावित तथा जलपान से पुष्ट होकर, वे सूर्य की सातों रश्मियाँ सात सूर्य हो जाती हैं।

देदीप्यमान वे सातों सूर्य ऊपर नीचे सभी ओर तथा पाताल पर्यन्त समस्त त्रिलोक को भस्म कर देते हैं। उन प्रदीप्त सात सूर्यों से दग्ध हुए त्रिलोक, पर्वत नदी और समुद्रादि के रस विहीन हो जाते हैं।

उनके बाद वे रुद्ररूपी भगवान् जनार्दन समस्त जगत् को दग्ध कर अपने मुख निःश्वास अग्नि से मेघमंडल को शांत कर देते हैं।

इस प्रकार समस्त संसार को अंधकारयुक्त तथा सम्पूर्ण स्थावर जंगम जीवों के नष्ट हो जाने पर भी वे महामेघ सौ वर्षों से अधिक काल पर्यन्त बरसते हैं।

श्री पराशरजी बोले— जब सप्तर्षितों के स्थान के अतिरिक्त सभी कुछ जलमय हो जाता है। तब समस्त त्रिलोक एक महासमुद्र के समान हो जाता है। उसके बाद विश्व के आदिपुरुष, अनादिनिधन, सर्वभूतमय, अचिन्तनीय और भूतभावन, ब्रह्मस्वरूप आदिकर्ता भगवान् श्रीकृष्ण उस समस्त वायु को पान करके एकाकार उस समुद्र में स्थित होकर शेषशय्या पर शयन करते हैं।

उस समय परमेश्वर भगवान् श्रीविष्णु समस्त जगत् के व्यापार से रहित होकर अपने वासुदेवात्मक स्वरूप का चिंतन करते हुए दिव्य योगनिद्रा का आश्रय करते हैं।

जिस प्रकार एक हजार चतुर्युग ब्रह्माजी का एक दिन होता है, उसी प्रकार संसार का एकार्णव हो जाने पर उतनी ही बड़ी उनकी एक रात्रि भी होती है। अनन्तर उस रात्रि का अन्त होने पर ब्रह्मरूपधारी अजन्मा भगवान् श्रीविष्णु जागते हैं और ब्रह्मा का रूप धारण कर पुनः उसी प्रकार से सृष्टि करते हैं।

पूर्वोक्त रूप से अनावृष्टि और अग्नि के संयोग से समस्त लोक और पातालों के नष्ट हो जाने पर महतत्व से लेकर पृथ्वी पर्यन्त समस्त विकारों को ध्वंस करने के लिए भगवान् की इच्छा से प्रलयकाल उपस्थित होता है। उस समय में जलसमूह सर्वप्रथम पृथ्वी के गुण-गंध को अपने में लीन कर लेता है। जब पृथ्वी का गुण-गंध समाप्त हो जाता है तब पृथ्वी का प्रलय हो जाता है।

हे महामुने! न्यूनाधिक से रहित जो सत्त्व आदि तीनों गुणों की साम्यावस्था है उसी को प्रकृति कहते हैं। और यही प्रधान ही अशेष जगत् का प्रधान कारण है। यह प्रकृति व्यक्त और अव्यक्त रूप से सर्वमयी है। व्यक्त रूपा जो प्रकृति है, वह अव्यक्त में लीन हो जाती है।

सत्ता मात्र स्वरूप आत्मा से (देवादि संघात से) अलग रहने वाले ज्ञानात्मा और ज्ञातव्य सर्वेश्वर में नाम और जाति आदि की कल्पना नहीं है। वे ही सभी के अधीश्वर हैं। वह विष्णु ही इस समस्त विश्वरूप से विराजमान हैं। उसको प्राप्त कर लेने के बाद योगीजन पुनः संसार में लौटते नहीं।

निवृत्ति मार्ग में स्थित योगीगण भी उन्हीं ज्ञानात्मा ज्ञानस्वरूप और मोक्षफलदायक श्रीविष्णु का ही ज्ञानयोग द्वारा यजन करते हैं।

श्रीपराशर जी बोले— हे मैत्रेय! पंडित लोग आध्यात्मिक, आधिदैविक आधिभौतिक— इन तापों को जानकर ज्ञान वैराग्य उत्पन्न होने से अत्यन्तिक प्रलय प्राप्त करते हैं।

आध्यात्मिक ताप शारीरिक और मानसिक भेद से दो प्रकार के होते हैं। उनमें शारीरिक ताप अनेक प्रकार के हैं उन्हें श्रवण करो।

शिरोग, प्रतिश्याय, (पीनस) ज्वर, शूल, भगंदर, गुल्म, अर्श, श्वास, शोथ, छर्दि, नेत्ररोग, अतिसार, कुष्ठ, जलोदर आदि के भेद से शारीरिक दुःख अनेक प्रकार के हैं। अब मानसिक तापों को श्रवण करो। काम, क्रोध, भय, द्वेष, लोभ, मोह, विषाद, शोक, असूया (गुणों में दोषारोपण) अपमान, ईर्ष्या और मात्सर्य आदि से उत्पन्न मानसिक दुःख अनेक प्रकार के होते हैं। ऐसे ही अनेक भेदों से युक्त दुःख समूह को आध्यात्मिक ताप कहते हैं।

मृग, पक्षी, मनुष्य, पिशाच, सर्प, राक्षस और सरीसृप (बिच्छु) आदि से मनुष्यों को जो दुःख उत्पन्न होता है, उसे आधिभौतिक ताप कहते हैं।

हे द्विजवर! शीत, उष्ण, वायु, वर्षा, जल और विद्युत प्रभृति से जो दुःख उत्पन्न होता है, उसे आधिदैविक ताप कहते हैं। हे मुनि सत्तम! इन सबके अतिरिक्त गर्भवास, जन्म, जरा (बुढ़ापा), अज्ञान, मृत्यु और नरक से उत्पन्न दुःख के हजारों भेद हैं।

अज्ञानरूपी अन्धकार से युक्त मूढ़हदय वाला पुरुष यह नहीं जानता कि मैं कहाँ से आया हूँ? कौन हूँ? कहाँ जाऊँगा और स्वरूप क्या है? क्या धर्म है? क्या अधर्म है? किस अवस्था में मुझे किस प्रकार रहना चाहिए? क्या कर्त्तव्य है? क्या अकर्त्तव्य है? अथवा क्या गुणमय और दोषमय है? इस प्रकार अनेक भावनाओं से युक्त एवं शिश्नोदर परायण पुरुषगण पशु के समान अज्ञानजनित नाना प्रकार के दुःख भोगते हैं।

शरीर क्रमशः जराजर्जरित (वृद्ध) हो जाता है, अंग-प्रत्यंग शिथिल हो जाते हैं। पुराने होने के कारण सभी दांत गिर जाते हैं। मांस लोप हो जाने से केवल स्नायु और शिराएँ बच जाती है। वृद्ध पुरुष की दृष्टि दूर के विषयों को ग्रहण करने में असमर्थ हो जाती हैं। नेत्रों के तारे गोलकों में घुस जाते हैं, नासिका भीतर से रोयें बाहर निकल जाते हैं, देह काँपने लगती है। अपनी युवावस्था में किए हुए समस्त कार्यों को जन्मान्तर में किए हुए के समान याद कर वह अत्यन्त दुःख और दीर्घ निःश्वास छोड़ता रहता है।

वृद्धावस्था में इस प्रकार के अनेकों दुःख अनुभव करने के बाद मृत्यु के समय से जो दुःख होता है वे भी सुनो—

उस समय उसके कण्ठ, हाथ, पैर शिथिल हो जाते हैं, शरीर अत्यन्त कम्पित होने लगता है। बारंबार उसे ग्लानि होती है और कभी-कभी कुछ ज्ञान भी प्राप्त होता है।

उस समय उसकी आंखों के तारे घूमने लगते हैं और हाथ, पैर पटकने लगता है, उसके तालू, कण्ठ सुख जाते हैं। मनुष्य अपने-अपने पापों के कारण नरक में महान् दुःख प्राप्त करते हैं। नरकवासियों को जो सारी यातनाएँ होती हैं उसकी गणना नहीं की जा

सकती। कोई जन्म ग्रहण के समय में, कोई बाल्यकाल में, कोई युवावस्था में, कोई प्रौढ़ होने पर और कोई वृद्ध होने पर निश्चय मृत्यु के मुख में गिरता है।

इस समस्त संसार दुःखरूपी सूर्य के ताप से सन्तप्त चित्त वाले मनुष्यों के लिए मोक्षरूपी वृक्ष की छाया के अतिरिक्त और कहीं सुख नहीं है।

हे महामुने! पंडितगण को सदा भगवत्प्राप्ति के निमित्त प्रयत्न करना चाहिए। कर्म और ज्ञान– ये दोनों ही भगवत्प्राप्ति के कारण हैं। ज्ञान दो प्रकार का है– एक आगम (शास्त्र जन्य) दूसरा विचार से उत्पन्न। आगम के द्वारा शब्द ब्रह्म और विचार के द्वारा परब्रह्म का ज्ञान होता है।

शब्दब्रह्म और परब्रह्म के भेद से ब्रह्म दो प्रकार के हैं। प्रथम शब्दब्रह्म को जान लेने पर परब्रह्म को जान सकता हैं। इसी प्रकार कर्म और ज्ञान के भेद से विद्या दो प्रकार की है (अर्थात् कर्म विद्या और ज्ञान विद्या)। यह अथर्ववेद श्रुति है और पराविद्या द्वारा अक्षरब्रह्म प्राप्ति होती है यह ऋग्वेद श्रुति में कहा गया है। जो अव्यक्त, अजर, अचिंत्य, नित्य, अव्यय, अनिर्देश्य, अरूप, हस्तपादादि से वर्जित, विभु और भूतों का आदिकरण व्याप्य-व्यापक आदि अनेक रूपों से विराजमान हैं उन्हीं को मुनिगण ज्ञानचक्षु द्वारा दर्शन करते हैं। वही ब्रह्म है वही परम धाम है और मोक्षाभिलाषी मुनिगण उन्हीं का ध्यान करते हैं। उन्हीं को वेद में अतिसूक्ष्म एवं श्रीविष्णु का परमपद कहा गया है। हे द्विज! वह परब्रह्म यद्यपि शब्द से अगोचर है तथापि पूजा के लिए उसका भगवत् शब्द से कीर्तन किया जाता है।

सभी के आत्मभूत उस परमात्मा में भूतगण निवास करते हैं और वह स्वयं भी सभी भूतों में वास करते हैं अतएव वह अव्यय ही वकार का अर्थ है। त्याग करने योग्य त्रिविध गुण और उनके क्लेश आदि को परित्याग कर ज्ञान, शक्ति, बल, ऐश्वर्य, वीर्य और तेज आदि समस्त सद्गुण भगवत् शब्द द्वारा ही प्रतीत होते हैं।

छठे अध्याय में केशिध्वज और खाण्डिक्य की कथा आती है। कृतध्वज का पुत्र केशिध्वज हुआ और अमितद्वज का पुत्र खाण्डिक्य जनक था। खाण्डिक्य कर्म मार्ग में निपुण हुए और केशिध्वज अध्यात्मविद्या में परमप्रवीण था। वे दोनों एक-दूसरे को आपस में पराजित करने के लिए सचेष्ट रहते थे। कालांतर में केशिध्वज ने अध्यात्म विद्या से निपुण होकर अनेक यज्ञों का सम्पादन किया। उस समय हवि के लिए दूध देने वाली धर्मधेनुं को किसी व्याघ्र ने मार डाला। तब राजा ने ऋत्विजों से प्रायश्चित्त का विधान ।। तब ब्राह्मणों ने राजा को कसेरू के पास भेजा। कसेरू ने भी उत्तर दिया कि मैं भी विषय में कुछ नहीं जानता केवल खाण्डिक्य ही उसे बताने में समर्थ है। तब वह

कृष्णमृगचर्म धारण कर खाण्डिक्य के पास वन में गया। खाण्डिक्य प्रथम तो उसे अपना शत्रु समझकर मारने के लिए उद्यत हुआ परन्तु केशिध्वज ने अपने आने का कारण बताकर उसे शांत किया। खाण्डिक्य ने भी प्रायश्चित्त के लिए यज्ञभूमि में आकर समस्त कर्म समापन करवाया।

पुनः खाण्डिक्य को गुरु-दक्षिणा देने के लिए केशिध्वज ने निवेदन किया। खाण्डिक्य ने गुरु-दक्षिणा के रूप में ऐसा कर्म माँगा जो समस्त क्लेशों की शांति कर सकता हो।

केशिध्वज ने आश्चर्य से पूछा कि तुमने क्षत्रिय होकर राज्यादि को क्यों नहीं मांगा। तब उससे उत्तर दिया कि उत्तम क्षत्रियों के लिए राज्य की याचना धर्म नहीं माना गया है। अहंकारी लोग ही राज्य के लोभी रहते हैं। ऐसा कहने पर केशिध्वज ने अत्यन्त प्रसन्न होकर खाण्डिक्य को साधुवाद दिया और कहा— संसाररूपी वृक्ष के बीजस्वरूप यह अविद्या दो प्रकार की है— अनात्मा मैं आत्मबुद्धि— जो अपना नहीं है उसे अपना मानना। यह कुमति जीव मोहरूपी अन्धकार से आवृत्त होकर पञ्चभूतात्मक देह में आत्मबुद्धि (अर्थात् मैं और मेरा) का भाव रखता है।

आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी आदि से जब आत्मा सर्वथा अलग है तब कौन बुद्धिमान मनुष्य इस शरीर में आत्मबुद्धि करेगा।

जैसे मिट्टी के घर को मिट्टी और जल से लीपते हैं, ठीक वैसे ही यह पार्थिव शरीर भी मृन्मय अन्न और जल की ही सहायता से स्थिर रहता है।

यह ज्ञानमय निर्मल आत्मा निर्वाण स्वरूप ही है दुःख और अज्ञान प्रकृति के धर्म हैं आत्मा के नहीं।

मनुष्य का मन ही बन्धन और मोक्ष का कारण है। मन जब विषय में आसक्त होता है तब बन्धन में और जब विषय का परित्याग करता है तब मुक्ति का कारण बनता है।

आत्मज्ञान के लिए प्रयत्नभूत यम, नियमादि की अपेक्षा रखने वाली जो मन की विशिष्ट गति है उसका ब्रह्म के साथ संयोग स्थापना का नाम योग है। केशिध्वज बोले— हे राजन्! ब्रह्म ही चित्त का शुभ आश्रय है। किन्तु वह दो प्रकार का है—मूर्त और अमूर्त जिसको पर और अपर कहा जाता है।

हे राजन्! भेदज्ञान के कारण जब कर्म समूह क्षीण अवस्था में रहते हैं, तब भेददृष्टि वाले जीवगण को विश्व और परमात्मा में भेद ज्ञान रहता है। यह समस्त चराचर जगत्, परब्रह्म स्वरूप ही विष्णु भगवान् की शक्ति से युक्त 'विश्व' नामक रूप है।

पक्षियों से अधिक मृगों में, मृगों से अधिक पशुओं में और पशुओं की अपेक्षा मानव भगवान् की उस क्षेत्रशक्ति से अधिक प्रभावित है।

हे नृप! मनुष्यों की अपेक्षा नाग, गन्धर्व एवं यक्ष आदि सभी देवताओं में और देवताओं की अपेक्षा इन्द्र में, इन्द्र की अपेक्षा प्रजापति में, प्रजापति से हिरण्य गर्भ में उस क्षेत्र-शक्ति का प्रभाव विशेष है।

हे महामते! योगिजन जिस रूप का ध्यान करते हैं, वह श्रीविष्णु नामक ब्रह्म का दूसरा अमूर्त (मूर्तिहीन) स्वरूप है, जिसको प्राज्ञजन 'सत्' कहते हैं। हे राजन्! उसी में समस्त शक्तियाँ प्रतिष्ठित हैं और वही भगवान् का विश्वरूप से अतिरिक्त भी श्री हरि का एक और रूप है।

हे नरेश्वर! भगवान् का वही रूप अपनी लीला से देवता, तिर्यक् और मनुष्यादि की चेष्टा से युक्त सर्वशक्तिमय रूप को धारण करता है। इन समस्त रूपों में भगवान् की जो व्यापक और अव्याहत चेष्टा होती है, वह जगत् के उपकार के लिए होती है, कर्मजन्य नहीं है।

अतएव समस्त शक्तियों के आधार भगवान् श्रीविष्णु में चित्त स्थिर करना ही 'धारणा' कही जाता है।

पश्चात् खाण्डिक्य राजा वन में यमादि साधन द्वारा परमेश्वर में चित्त लगाकर श्रीविष्णु नामक निर्मल ब्रह्म में लीन हो गए।

केशीध्वज राजा भी अपनी मुक्ति के लिए कर्मों का क्षय करते हुए समस्त विषयों का क्षय करते रहे। उन्होंने निष्काम भाव से अनेक शुभ कर्म भी किए।

हे द्विज! इस प्रकार अनेकों कल्याणदायक कर्मों को भोगने से उनका पाप और प्रारब्ध कर्म का क्षय हो गया अतएव उन्होंने तापक्षय विहीन सिद्धि प्राप्त की।

मैत्रेय जी बोले— हे भगवान् मैंने जो कुछ भी आप से पूछा था वह आप ने कह दिया और मैंने इनको भक्तिपूर्वक श्रवण किया अब मुझे कुछ और पूछना नहीं है। मेरे सभी सन्देह विनष्ट हो गये। आप की कृपा से मेरा मन निर्मल हो गया। मैं सृष्टि, स्थिति और प्रलय-काल की कथा जान चुका हूँ।

हे गुरो! चार प्रकार की राशि और तीन प्रकार की शक्ति भी मैं जान गया। तीन प्रकार की भावनाओं का भी अच्छी प्रकार बोध हो गया।

हे विप्र! आप की कृपा से यह सम्पूर्ण जगत् श्रीविष्णु भगवान् से भिन्न नहीं है यह जान लिया अतएव अब कुछ भी जानने के लिए बाकी नहीं रहा।

श्रीपराशर जी बोले— मैंने यह जो वेदधर्म सम्मत पुराण सुनाया इसे श्रवण करने से दोष समूह से उत्पन्न समस्त पाप शान्त हो जाता है।

इससे मैंने तुम्हें सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर और वंशानुचरित का विषय विस्तारपूर्वक कहा। इस विष्णु पुराण में देव, दैत्य, गन्धर्व, नाग, राक्षस, यक्ष, विद्याधर, सिद्ध और अप्सरागण का भी वर्णन किया गया है।

श्रीपराशरजी बोले— हे मैत्रेय! इस प्रकार मैंने तीसरे आत्यन्तिक प्रलय का विषय तुमसे कहा। जीवगण इसी शाश्वत ब्रह्मस्वरूप में आत्यन्तिक लय को प्राप्त करते हैं। मैंने तुमसे सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश मन्वन्तर और वंशों के चरित्रों का वर्णन किया। यह विष्णुपुराण समस्त पापों का विनाश करने वाला, सम्पूर्ण शास्त्रों में श्रेष्ठ और मोक्ष का साधक है।

हे मैत्रेय! जिस प्रकार अग्नि समस्त धातुओं के मूल को विनाश कर देता है, उसी प्रकार जिनका नाम स्मरण से पाप समूह पूर्णरूप से विनष्ट होता है। एक बार भी जिनके नाम स्मरण करने से मानवगण को अत्यन्त उग्र नरक प्रदान करने वाला कलिकल्मष तुरन्त समाप्त हो जाता है।

हे मुनिश्रेष्ठ! अश्वमेध यज्ञ के अन्त में अवभृथ स्नान करने से जो फल प्राप्त होता है वही फल इस पुराण के श्रवण से प्राप्त होता है।

हे मुनिसत्तम, ज्येष्ठमास के शुक्ल पक्ष की द्वादशी तिथि को उपवास करते हुए मथुरा में यमुना स्नान करके एकाग्रचित्त से भली प्रकार श्रीविष्णु की पूजा करने पर मनुष्य को समस्त अश्वमेध यज्ञ का फल प्राप्त होता है।

यह पुराण संसार के भयभीत मनुष्यों का परित्राण करने के लिए सर्वोत्तम साधन है। इसमें मनुष्यों का दुःस्वप्न नष्ट होता है और सम्पूर्ण दोषों की शान्ति होती है । प्राचीन काल में ब्रह्माजी ने ऋभु को यह ऋषि प्रोक्त पुराण कहा था, ऋभु ने प्रियव्रत को और प्रियव्रत ने भागुरी से कहा।

भागुरी ने शुभामित्र को, उन्होंने दधीचि से यह पुराण कहा और दधीचि ने सारस्वत से कहा तथा सारस्वत से भृगु ने इसे प्राप्त किया। भृगु ने पुरुकुत्स को, पुरुकुत्स ने नर्मदा को तथा नर्मदा ने धृतराष्ट्र और पूरण नामक नाग को प्रदान किया।

हे द्विज! उन दोनों नागों ने वासुकि को, वासुकि ने वत्स को एवं वत्स ने अश्वतर को यह पुराण कहा।

अश्वतर ने कम्बल को, कम्बल ने एलापन को, यह पुराण प्रदान किया। इसके बाद वेदशिरा मुनि ने पाताल में आकर सम्पूर्ण विष्णु पुराण को प्राप्त किया है जो अनादि निधन

विभु भगवान् पितृरूप धारण कर स्वधा नाम वाले सत्य और देवरूप धारण कर विधि के साथ अग्नि में हवन किए हुए स्वाहा नामक हव्य को ग्रहण करते हैं तथा प्रमाण में निपुण व्यक्तिगण द्वारा जिन ब्रह्मस्वरूप एवं समस्त शक्तियों के आश्रयभूत के विषय को प्राप्त करने में समर्थ नहीं होते वही भगवान् श्रीहरि श्रवण पथ में आते ही समस्त पापों को ध्वंस करते हैं।

जिनकी उत्पत्ति और वृद्धिरूप परिणाम नहीं है तथा जिनका विनाश भी नहीं होता, जो ब्रह्मस्वरूप एवं सभी के आदि पुरुष, जो नित्य निर्विकार पदार्थ हैं, उन्हीं परमेश्वर को मैं प्रणाम करता हूँ।

इस प्रकार जिन नित्य एवं सनातन परमात्मा के प्रकृति पुरुषमय अनेकरूप हैं, वे भगवान् श्री हरि समस्त पुरुषों को जन्म और बुढ़ापा आदि से विहीन (मुक्तिरूप) सिद्धि प्रदान करें।

## ।। विष्णुपुराण सम्पूर्ण।।